जहां पहले जो पाठ कहे तिनकों। आधो वा एक मिलायते जो पाठ बजाइये। सो वल्लि पाठ जांनिये। २।

जहां वोल्लावणीको प्रथम खड झेंकारजुत। तालनी वर्द्धे रीतिसों बजावें। सो धत्ता जांनिये। ३।

जहां अनेक बाजनके पाठाछर मिलाय। सबके जोगसों जो पाठाछर होय। सो भेद जांनिये। ४।

जहां आदि। १। मध्य। २। अंतमें। ३। अनेक बाजेनको पाठ क्रमसों मिलाइये। सो झडप्पणी जांनिये। ५।

जहां पाठके अछिर बार बार जांनिपरे। सो अनुलग्गिका जांनिये। ६।

जहां दोय वा च्यार वा आठ वा सोलह खंड रचि पाठ वरनिये॥ सो हस्त हें वांके च्यार भेद हें॥ जहां चंचत्पुट आदि ताल वरतिये। सो चतुरस्र हें। १। जहां चंचतपुट ताल वरतिये॥ सो त्र्यस्र है। २। जहां मिले ताल वरतिये। सो मिश्र हें। ३। जहां खंड ताल वरतिये। सो खण्ड है ऐसें च्यार भेदको होय। सो हस्त जांनिये। ७।

जहां आधो वा चोथाई वा आठमों भाग कहि। २। संपूर्ण पाठ वरतिये॥ अखंड तालमें। सो जोडणी जांनिये। ८।

जहां तिन खंड रचिये॥ सो प्रथम खंड एक गुनो। १। दुसरो खंड दुगुनों। २। तिसरो खंड तीगुनों। ३। ऐसें करि तीन खंडनें वरतिये। सो त्रिगुणा हें। सो तीन प्रकारकी है॥ जहां तीनों खंड रचि पहले दोय खंड फेर रचिये सो प्रसाद्य जांनिये। १। जहां तीन खंड रचि। प्रथम खंड रचिये। सो दूसरो भेद जांनिये। २। जहां तीन खंड रचि। मध्यम खंड रचिये। सो तीसरो भेद है। ३। जहां तीनो खंड रचि। दूसरो खंड दोय वार रचिये। सो चोथो भेद हें। ४। जहां पिछले खंड दोय वेर रचिये। फेर दूसरो खंड रचिये। सो पांचवों भेद हें। ५। जहां तीनो खंड रचि फेर पहले दोय खंड रचि। अरु दूसरो खंड रचिये। सो छटो भेद हें। ६। जहां पहले दोय खंड रचिके। तीसरो खंड दोय वेर बजाइये। फेर दूसरे खंड रचिये। सो सातवों भेद। ७।

जहां तीनो खंड रचि। फेर तीसरों खंड दोय वेर रचि॥ दूसरो खंड रचिये। सो आठमों भेद हैं। ८। ऐसें तीन प्रकार त्रिगुणा आठ प्रकारके है। ९।

जहां हस्तपाठ मिलायकें। हातनके शब्दसों वरतिये। सो पंच-हस्त जांनिये। १०।

जहां अर्द्ध पाणि आदिके पाणिहस्तकी रितिसों पाठाछर होय। सो पंचपाणि जांनिये। ११।

जहां कर्तरी हस्तककी तरह पाठाछरकों थोरो थोरो अंस मिलाइये। सो पंचकर्तरी जांनिये। १२।

जहां चंद्रमाकिसि तरह। मात्रा घटि वधि होये। सो चंद्रकला ताल जांनिये। १३।

ये तेरह वाद्य रचना हुडक्कामें होत हैं। ओर हू अपनी बुद्धिसो रचिये ॥ इति तेरह वाद्य संपूर्णम् ॥

अथ वाद्यके प्रकार बजायवेमें प्रबंध तियालीस हैं तिनको नाम–लछन लिख्यते॥ सब प्रबंधनमें देंकार आदि वर्ण कीजिये॥ सो सुंदर अछिर तालसों वरतिये सोअछिर सुनतहि। सुनिवेवारेकों आनंद होय॥

१ यति गड्दगथों गक्कथोंटें गड्दगथों गक्कथोंटें गड्दगथों गक्कथोंटें। जहां वाद्य खंड अनेक विराम कहिये। सम लगायके बजाये। सो यति जांनिये॥ १॥

२ ओता तक्थों रेगड तक्थों रेगडथों रेगड्तकृधिक् थोंगटे। जहां बहुत देंकार होय॥ हतेलिकी ताडन बहुत होय। ऐसें पाठाछर कीजे। सो ओता जांनिये। कोइक आचारिजके मतसों याको देंकार नहि लीजिये॥ २॥

३ गजर तड्दगृथों गक्कथों हरघटेंथों हटें। जहां आदिमें एक ताली तालसों। पाठाछर वरतिये। फेर ओर तालसों वरतिये। सो गजर जांनिये॥३॥

४ रिगोणी टेथोंटेगें थोधिमोड्धिहटे॥ तक्कगंदडरद गडकृधिक गदउदधिक तकगदउ-ड्कथों गतकृधिक् धिक् कुधिटेंगेंनथों थोंग थोंगकथों। जहां तीन खंड शुद्ध पाठके होय॥ ओर खंड कूट कहिये। सो संकरिण पाठ जांनिये। उन शुद्ध कूट ताडनकों गजरि धुनिव बजाइये। सो रिगोणी जांनिये॥४॥

५ **कवित** गडदकू दगिनदं दगिनथोंग धिकां तकाधिंतक देहें । कद गदड्द-रिक । २ । कथरीकुं । जहां पहलो खंड छोटो शुद्ध पाठनसों रचिये । अथवा सुधे अछरनसों ऐसो एक कीजिये॥ऐसें खंडके उद्ग्राह । १ । ध्रुव ।२। को अंतरा कीजिये। जहां उद्ग्राहके अंतमें ॥ अथवा आधे उद्ग्राहमें तालकों पूरन कीजिये । सो कवित जांनिये ॥ ५ ॥

६ **पद** तकिट धिकिट धिधिकिट धिक्किटगांड्धिकतक धि क्थों तकिट धिधिकिट धि-किगग धिधिकिट धिकिगुड्ग गधिधिग किडगुडागधिं गथों । जहां उद्ग्रा-हनिपाठ थोरो होय॥ ओर ध्रुवा घणि बडी नहि होय अथवा पाठाछर सुं कीजिये ॥ अंतमें पाठाछर छोडिये सो पद होय । अथवा प्रबंधके बिचमें यति बजायकें पाठाछरसों छोडिये । सो पद जांनिये ॥ ६ ॥

७ **मेलापक** थोंगटं गड्दग्रथोंगटं । जहां एकताली तालके द्रुतमांनमें ॥ ओर नृत्यके आरंभमें बरोबर बांधेलि बाजेके बजायवेमें । छोटो बाजा बजायवेको खंड बार बार अभ्यास कीजिये । प्रबंध पूरन करिवेकेलिये । सो मेला-पक जांनिये ॥ ७ ॥

८ **उपशम** टेंथोंक्गि थोटटे थोंहटग थाथें थोंटे । जहां एक खंड सुद्धादिकपाठ-नसों । वा शुद्ध । अछिरनसों लघु प्रमान कोंमल धुनिसों । कोमल अछिरनसों नृत्यमें वरतिये । सो उपशम जांनिये॥ ८ ॥

९ **उद्ग्राह** तेटें हे तट्टं तक्तटं । जहां वाद्य प्रबंधकों प्रथम खंड ढकाको शुद्ध पाठाछरनसों रचिये । सो खंड प्रबंध पूरन होय तहांताई एक वेर तथा दोय वेर वरतिये । सो उद्ग्राह जांनिये ॥ ९ ॥

१० **प्रहरण** कथोंगक्क थोंगत्थोंगटथोंगक्क थाग थोगथोक् कथोगक् थोंकट थोग-कथोकटं थोगक् । गड्दकाधिक थोंगक् । टगें दंथोंह । दिड्गिनकुकु-धित्थो हधिक्कं धिटें। जहां ध्रुवामें वा अभोगमें कूट कहिये । अनेक पाठनसों उंची धुनिजुत खंड कीजिये। सो खंड एक दोय वेर । अनेक पाठ एक ताली आदि तालसों वरतिये । ओर ठोर तो इछा होय तब कीजिये । अरु नृत्यमें अवस्य कीजिये । सो प्रहरण जांनिये ॥ १० ॥

११ **वत्सक** गड्दग्दंदंगड्दक्थिकट तकधिकट तक्धिकक्। खडि खडि खखनख खिदकू झेंखखनख खिदक्कदक्क धिक्कक कगिणनग थोंगदिहिकिं थोग-दिहिक्कि तक थिकथोंगटे गडक्कू तकधिक थोंगटें। झक झखिखिन्नखनख-खित न्हें खखनखझें खन खरिब तुडि हिदिहि। कथोंगक्। तकधिक तक्करे घटथथोंगक्क थोंगक्कटं। जहां उद्ग्राहको खंड रचिये आगें शुद्ध पाठसों वा कूटपाठसों वा शुद्ध अछिरनसों खंड रचिये। ये दोनु खंड दोय वेर वरतिकें। फेर पहलो खंड पहले वरति। दूसरो खंडकों आधो पाटअछिर वरतिये। छोटिकें फेर वाद्यकी भरतीसों खंड पूरो कीजिये। सो वत्सक जांनिये ॥ ११ ॥

१२ **चऊण्डण** उद्गुंदं गुंदे दग्रथों हटहटहें याहथों तकथों तकथों धिकथों तक-धिधिथोंथों थेंटेंथों तथोंट। जहां कूट अछिर अथवा शुद्ध अछिरनसों खंड रचि वरतिये। फेर छोडिये जो वाद्यकी भरतीसों खंडकों प्रमान साधिये। सो चऊण्डण जांनिये ॥ १२ ॥

१३ **तुडुक** टें दंदगित थोंगटें विकत: तथतटे हकथोंटे गधिकतटथों गणनगिथोंगतक धिकथोंगट। तहां उद्ग्राह ध्रुवा आभोगमें छोटो खंड पाठाछरकों वरतिये ॥ अथवा ध्रुवका आभोग वरतिके। फेर उद्ग्राह वरतिये। सो तुडुक जांनिये ॥ १३ ॥

१४ **मलप** गड्दक् तक्टिथों हथोंहर वटें गणनगतक धिकक थों हटें हैं थोदगक्। तक्क तहधिक थोकथोंहक थो३ हट्टे डिं खिखरखिखिखेरथटें हैं थो-हगक्। दिहं कटदहं कटगड्द गथरिकटं २ थरिकटनक ३ ततक धिधिक थो३थोंदटें। जहां उद्ग्राह एक वेर वा दोय वेर वरतिये। ओर ध्रुवका एक ठोर बार बार वरतिये। जहां व्यापक पाठाछर होय। थेंटें। इन अछ-रनसों खंड बनाय वरतिये। यति निरंतर होय। सो मलप जांनिये ॥ १४ ॥

१५ **मलपांग** जहां मलप वरतिकें। ओर मलपको एक खंड थोंटें। अक्षरकों वर-तिये। सो मलपांग जांनिये ॥ १५ ॥

१६ **मलपपाट** जहां विषम खंड कहते घाटि बांधि खंडरचि मिलपकीसीनांई वरतिये। सो मलपपाट जांनिये ॥ १६ ॥

१७ **छेद** जहां सितावीसितावी हतेलीसों रूप रीतिसों रहि रहिके वाद्य बजाईये। ताल तूटें नहि। सो छेद जांनिये ॥ १७ ॥

१८ **रूपक** जहां दोय वार वा एक वेर उद्ग्राहके पाठाछर मिलाय उच्चार कीजिये। बीचमें लय छोडि। फेर पाठाक्षर जोडीये। दुतजामें। कीजिये। सो रूपक जांनिये ॥ १८ ॥

१९ **अंतर** जहां बाजेमें तालसहित गीतकों क्रम कीजिये। सो अंतर जांनिये ॥ १९ ॥

२० **अंतरपाट** जहां निबद्ध कहिये ताल छंदजुत गीत बजाये। फेर थांके पाठाक्षर बजाइये। सो अंतरपाट जांनिये ॥ २० ॥

२१ **खोज** जहां हातकी चलाकीसों कोमल गहरि धुनिसों पाठाक्षर वरतिये। सो खोज जांनिये ॥ २१ ॥

२२ **खंडयति** जहां पाठाक्षरकों खंड रचि यतीकी सीनाई वेरवेर वरतिये। जहां तांइ प्रबंध संपूर्ण होय। सो खंडयति जांनिये ॥ २२ ॥

२३ **अवयति** जहां तालके अंगमें विश्राम हैं। टें टें। ऐसें अक्षरनसों होय। ऐसो जो पाठाक्षरको खंड। यतिकी रितसों वेरवेर वरतिये। सो अवयति जांनिये ॥ २३ ॥

२४ **खंडपाट** जहां बाजेमें पाटाक्षरके समुहके अक्षर खंड न्यारे न्यारे करि वरतिये। सो खंडपाट जांनिये ॥ २४ ॥

२५ **खंडछेद** जहां पाठाक्षरके खंड छोटे छोटे खंड करिकें प्रबंधनमें वरतिये। अव दूसरो खंड कहे हें। सो खंडछेद जांनिये ॥ २५ ॥

२६ **खंडभेद** जहां पाठाक्षरके खंडके छोटे छोटे खंड करि जुदे जुदे वरतिये दूसरी बेर मिलाये नहीं। फेर खंडनको मिलाय करि। एक खंड वरतिये। सो खंडछेदकों प्रथम खंड जांनिये। सो खंडभेद जांनिये ॥ २६ ॥

२७ **खंडक** जहां खंड बजाइवेमें एक खंडके अनेक खंड न्यारे न्यारे करि चतुराईसों वरतिये। सो खंडक जांनिये ॥ २७ ॥

२८ **खंडहुल्ल** जहां श्रोतो गता यतिमें पाठाक्षरके खंड वरतिये। सो खंडहुल्ल जांनिये ॥ २८ ॥

२९ **सम** जहां गीत नृत्यके समान प्रबंधकों पाठाक्षर तालके यति सहित बजाइये। सो सम जांनिये ॥ २९ ॥

३० **पाटवाद्य** जहां केवल पाठाक्षरहिसो प्रबंधकों निरवाहकरि ताल भरिये। सो पाटवाद्य जांनिये ॥ ३० ॥

३१ **ध्रुवक** जहां अनेक बाजेनमें वेरवेर बीचे बीचमें बजाइये। अनुरंजनके वास्ते जो खंड रचिये। सो ध्रुवक जांनिये ॥ ३१ ॥

३२ **अंग** जहां तत खिट इन पाठाक्षर विनां केवल । दें दें टें टें झें झें । इन पाठाक्षर सों ताल पूरन कीजिये । सो अंग जांनिये ॥ ३२ ॥

३३ **तालवाद्य** जहां झें झें अक्षरमें चंचत्पुट तालसों चोसटि कलाको खंड वरतिये। सो तालवाद्य जांनिये ॥ ३३ ॥

३४ **विताल** जहां प्रबंधकी आदि । १ । मध्य । २ । अंत्य । ३ । इनमें विताल कहिये । तालकी विकृत । जेसें गुरुके स्थान दोय लघु करि पूरिये अथवा दोय लघु एक गुरुसों पूरिये । सो विताल जांनिये ॥ ३४ ॥

३५ **खलक** जहां अंगुठा फेलायके सीधी अंगुरीनसों । क्रमतें पताक हस्तकी रीति सों पाठाक्षर वरतिये । सो खलक जांनिये ॥ ३५ ॥

३६ **समुदाय** जहां सब बाजेनमें । एक संग सब पाठाक्षर बजाइये । सो समुदाय जांनिये ॥ ३६ ॥

३७ **जोडनी** जहां कहे जे। अनेक पाठाक्षर तिन सबनके एक एकटक लेनें वो पाठाक्षरको खंड रचि जुदे जुदे उनके तालनसों वरतिये । सो जोडनी जांनिये ॥ ३७ ॥

३८ **उडव** जहां लयसहित तालमें लय छोडिकें तालमें पाठाक्षर वरति चमत्कार दिखावें सो उडव जांनिये ॥ ३८ ॥

३९ **तलपाट** जहां मलपपाटकी रितिसों दोय च्यार पाठाक्षर मिडाय प्रबंधके अनुस्वार कीजिये । सो तलपाट जांनिये ॥ ३९ ॥

४० **उडुवणी** जहां घोंटें । इन अक्षरनसों वा अपनें पाट अक्षरनसों आदि अंतमें देंकार लगाइये । विलंबित लयमें खंड रचिये । सो उडुवणी जांनिये ॥ ४० ॥

४१ **तुंडक** जहां प्रबंध गीतकें आदि । १ । मध्य । २ । अंत्य । ३ । मैं

बाजेकों एक देस कहिये । गहरी धुनि वा तीछनि धुनिसों । हातकी चलाकीसो खंड बजाइये । सो तुंडक जांनिये ॥ ४१ ॥

**४२ अंगपाट** जहां सूधे सूधे पाठाक्षरनकों खंड बार बार वरतिये । सो अंगपाट जांनिये ॥ ४२ ॥

**४३ पैसार** जहां अनेक बाजेनमें एक खंडके जुदे जुदे खंड करि वे खंड न्यारे न्यारे बाजेनमें वरतिये । सब बाजेनमे एक तालकों निर्वाह कीजिये । सो पैसार जांनिये ॥ ४३ ॥

ऐसें तियालीस वाद्य प्रबंध जांनिये । इहां रिति दिखायवेमेंकों तियालीस वाद्य प्रबंध कहे है सो वाद्य प्रबंधको भेद तो अपार हैं । या रितिसों । औरहू समझिये । तहां पाठ भेद । १ । वाद्य रचना । २ । वाद्य प्रबंध । ३ । ये पटह बाजे कहे हैं । ते मृदंगादिक सब अन्य बाजनमें जानि लीजिये ॥ **इति तियालीस वाद्य प्रबंध नाम लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ मृदंगको लछन लिख्यते ॥** जहां सुंदर विजेसारके काठ अथवा खेरको काठ । अथवा रक्तचंदनको काठ । वणो आछो सुद्ध जवर फाट गांठ सलहीन सुंदर काठ लीजिये । पीछे चतुर कारगर होय । तापास मृदंग बनाइये । मृदंगको मध्य साडइकईस आंगुल मोटो कीजिये ॥ ओर लंबो बारह मूठि प्रमान कीजिये । यह मृदंगको प्रमान हैं ॥ दाहिणे भाग चोदह आंगुलको मोटो कीजिये । बांयो भाग कमि सतरह आंगुलको कीजिये ॥ ओर दोय लोहके अथवा काठके कडा । दोऊ मुखपें चढाईये । दोय कलामें । एक यव अंगुलके अंतरसों वीस वीस छेद राखिये । पीछे दोऊ मुख चांमसों मढिके वह चांम कडासों लपेटि गाढो दृढ कीजिये । फेर कडाके छेदमें चांमकी डोरि डारि दोंन तरफसों सुखचिके । चांम दृढ कीजिये । जैसें वामें धुनि उपजे । पीछे तीन चांमके डोरेसों । पहले चांमके डोरानकों । गोमूत्रिकाके आकार ग्रंथिके । ऐसो गाढो कीजिये । जासों दोऊ मुखके चांम ढीले नही होय । तहां दाहिनें मृदंगके मुखकों चांम हैं । तामें छह अंगुल प्रमान गोलाकार लोह चुरकी स्याई जमाइये । सो धुनि पिछ न होय ॥ ओर बांये मुखके चांम जब बजावनों होय । तब गहूंके चूनकी छह ॥ आंगुलकी पूरिके आकार गोळ चूनकों पांनिसों सानिकें लगाइये

तब मेघकीसि गंभीर धुनि होय ॥ ऐसें या मृदंगमें और एक रेसमी वस्त्रकों। अथवा सूतको रंगीन वस्त्र घणों मोलको मिलायको कंठमें नांखि। अरु दाहिनी कांखिमें काढिये। मृदंगमें दूमो लपेटिकें। फंकाके आसेरेसों कमर कसिये। जैसें बजायवे वारो सुखसों आपकी मृदंग आप बजाय ले सो या मृदंगके तीन भेद हें। मृदंग। १। मुरज्ञ। २। मरद्ल। ३। इन तीनोंनको मृदंग कहत ह। या मृदंगके मध्यमें ॥ ब्रह्माजीको वास हें। बांये मुखमें श्रीविष्णुको वास हें दाहिनें मुखमें श्रीशिवजीको वास हें। मृदंगके काठमें वा तांतिमें वा कडामें तेतीस कोटि देवताको वास हें। यातें याको नाम सर्व मंगल हें। जो कोऊ सदा मंगलीक मृदंगको दरसन करे। मृदंगको निसदिन धुनि अथवा पाठाछर सहित। उच्चार गीत नृत्यादिकमें। सुनें सुनाय ताके खोटे सुपन खोटे सकुन वेरि समूह। रोग आदि अरिष्टके सिगरे भये दूरि होइ। जो पुरुष या मृदंगके गुन रचना जानें। तिनको मनोरथ देव सफल करे ॥

**अथ या मृदंगके पाठाछर लिख्यते** ॥ तहां दाहिणें मुखमें। त। १। धि। २। थो। ३। ठें। ४। ने। ५। हें। ६। दे। ७। ये सात अछर जांनिये। ओर बांये मुखमें। ठ। १। ट। २। ल्हा। ३। द। ४। ध। ५। ला। ६। यह छह अछर जांनिये ॥ ओर पटहके ककारसों आदि लेकें सो- लह पाठाछर जांनिये ॥ इहा। त १। धि। २। थो। ३। डे। ४। न हिं दें॥ इन केवल सुध्द कहे हें ॥ इनमें मात्रासहित वा मात्राहिन ॥ आपसमें मिले अथवा जुदे जुदे व्यापक सोलह अछर ककारादिकनसों मिलाइये पहले अछर सात तब कूटसंज्ञक होत हें। कटे। १। खटे। २। गटे। ३। घटे। ४। एसे जांनिये ॥ इन अछरनको जों पंडित होय सो आछे कविताके। अछितरे एकांतमें वह बनाय सुंदर लयमें तालजुत गावे सो कवितकार वादक जांनिये ॥

**अथ प्रसिद्ध पाठाछर लिख्यते** ॥ तहां दधिगनथो यह तांनकी समा- प्तमें ॥ लय पूरिवेकों यह अछर आगेंको दीजिये ॥

**अथ अकारादि स्वरनके उदाहरण लिख्यते** ॥ जग। १। झग। २। टंकु। ३। थढड। ४। णड। ५। तत। ६। थां। ७। दंदां। ८।

धलां । ९ । नग । १० । ननगि । ११ । किट । १२ । किड । १३ । किण । १४ । किट । १५ । गिझि । १६ । ढिंढिंकुं । १७ । दिगि । १८ । धिगि । १९ । रिट । २० । कुकु । २१ । कुंदरिक । २२ । तुतु । २३ । क । २४ । झे । २५ । थे । २६ । थो । २७ । थों । २८ । थै । २९ । थैय । ३० ।

अथ अकारादि स्वरके प्रति उदाहरण लिख्यते ॥ झक । १ । तक । २ । धिक । ३ । नक । ४ । तुड । ५ । नड । ६ । किटदे । ७ । थैय । ८ । किरंट । ९ । वल । १० । धल । ११ । धीहं । १२ । किट । १३ । किडि । १४ । गिड । १५ । धिमि । १६ । इगु । १७ । ऐसें हि ओरनके पाठाछर जांनिये ॥

जो कोई हस्तकसों मृदंग बजाइये ॥ तहां अंगुठासों चटि आंगुरी वा चटि आंगुरीके पासकी अंगुरी अनामिकासों धुनिकों दाबि रचना रचिये । तब तः ॥ १ ॥ अछर होय । याकी पिठिमें हातकी हतेलि लगाइये । मुखकें बीचमें टेडि अंगुरिनसों ताडम कीजिये तब धि ॥ २ ॥ सब्द होय । ओर जहां चटि अंगुरिनसों चांमसों स्पर्श करि । अंगुठा पासकी दोऊ अंगुरीसों । छटवो ताडन कीजिये । तव । थों ॥ ३ ॥ सब्द होय । या मृदंगके मुखके कीनारेकी ओर नखकें छोटे घाटसों ताडन कीजिये । स्याहि छोडिकें । तव । नः ॥ ४ ॥ सब्द होय ॥ यह च्यार वरन । त ॥ १ ॥ धि थो न ॥ ४ ॥ दुने बजाइये । वा चोगने बजाइये । इहां ज्या वर्गको प्रथम अछर जा रितसों बजाये । ताहि रितसों वर्गको दूसरो अछर बजाइये ॥ जहां कटि जो कनिष्ठा पासकी अनामिका दोऊ अंगुरीसों मृदंगके किनारे पताका रितीसां । ताडन कीजिये तब किः ॥ १॥ यह सब्द होय । इन दोऊ अंगुरीनसों सिखरकी नांइ बजाइये । तव टः ॥ २ ॥ यह सब्द होय । ओर थकार पहले सब्द कीजिये । तब थकिट ऐसें सब्द होय । अब इनको प्रस्तार कहे हैं ॥ थकिट धिकिट ।२। थोंकिट ।३। नकिट । ४ । तथकिट । ५ । धिद्धिकिट । ६ । थोंथोंकिट । ७ । ननाकिट । ८ । तत्ताथकिट किटकिट । ९ । धिद्धिधिकिट किटकिट । १० । थोंथों थोंथों किटकिट किकिनं नां नं किट किट किट।११। ततत्ततथकिट किटकिट किट। १२ । थकिट थकिट किटकिट किटकिट।१३। ऐसें ओर हू जांनिये। जहां हातको गोल करि चटि

अंगुरीसों मृदंगके मुखको चाम छूयकें ताडन कीजिये ॥ तब कूं । १ । यह सब्द होय ॥ जहां हातकी मूठिकों ॥ घसतो ताडन कीजिये । तब र । २ । यह सब्द होय ॥ जहां अंगुरी छीदि छिदीसों पताकाकी तरह ताडन कीजिये । तब कर्तरी गमक होय ॥ जहां जहां लयकी अंतमें दोय हातसों । तब थों । ३ । यह सब्द होय ॥ ओर कर्तरीके प्रमान विना सिगरे अछिर अपनी बुद्धिसों उपजाइये ॥ ओर दाहिणे हातके सहारेसों बांये हातसें ताडन कीजिये तब थों । ४ । यह सब्द होय ॥ अबे पाठाछरको उदाहरन कहेहें । कुंदरिकुं । १ । थरिकुकु ।२। कुंदकुकु ।३। कुंदकिट । ४ । अथवा तक्किडिगिडि । १ । धिक्किड-गिडि । २ । थोंगिडगिडगिड । ३ । तंगीडगिडगिड । ४ । जंगजगथो । ५ । दिगिदिगिदां । ६ । तग तग तग तग । ७ । ऐसें जांनिये ॥ अनेक प्रकारके ग्रंथ अदिक होय तहां भये विस्तार तें नही लिखे हें ॥ अपनि बुद्धिसों उदाहरण लिखे हें तासों सूक्ष्म दृष्टि करिकें समझिये ॥

**अथ मृदंग बजायवे वारेको लछन कहे हें ॥** मृदंग बजायवेवारो बुद्धिवान होय । १ । अथवा सरिरमें पराक्रम होय । जाकी मधुर धुनि होय । २ । धीरो होय । ३ । लंबी भुजावारो होय । ४ । जो वणी वेरतांई आसन दृढ राखे । ५ । सास्त्रमें जो जो हस्तक कहे हें । तिनकुं जांनीवेवारो होय । ६ । पाठाछरकों रचायवेवारो होय । ७ । श्रुति ताल अथवा तालके दस प्राणमें महा प्रविण होय येलोग जो गीत गावे तामें अनुकूल होय । मृदंग बजायवेमें महाविचक्षण होय । सत्पुरुसको भक्त होय । ऐसो चाहिजे ॥

**जामे ये गुन नही होय ॥** सो मृदंग बजायवेवारो नहि लीजिये ॥ तहां मृदंग बजायवेवारेको च्यार भेद कहे हें ॥ वादिक । १ । मुखरी । २ । प्रतिमुखरी । ३ । गीतानुग । ४ । इन च्यारोंनकों लछन कहे हें । जो बाजेकी चर्चामें अपनु मत पुष्टिकर बुद्धिसों दूसरेको मत खंडन करे सो बजायवे वारो वादी जांनिये । १ । जो चर्चामें वादीके मतकों अनुसार बजायकें । अपने मतके बाजेमें रस दिखावे सों बजायवेवारो मुखरी जांनिये । २ । जो चर्चामें दोऊ वादीके मतकों खंडन करि नई सास्त्रकी रीतिसों गीतआदिककों निर्वाह करे सो प्रतिमुखरी जांनिये । ३ । जो चर्चामें दोऊ वादिके मतसों । ओर आपना

प्रतिष्ठाके लिये । वादीनकों मानभंग करिवेकों अनेक प्रकारसों नये नये वाद्य करि दिखावे गीत नृत्यकों सम छोडि नही ताल सहित होय । सो गीतानुग जांनिये ॥ **इति मृदंग बजायवेवारोके च्यारी भेद लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ मृदंग बजायवेवारेकी रीतिमें च्यारोंनके लछन अनुक्रमसों लिख्यते ॥** जहां चर्चा होय तहां पहले त्राटनामको बाजमें बजाइये । सो त्राटन कहिये ॥ मृदंगके विना चून लगाये ॥ ताल विनाहि जो अजमायवेकी हडड हडड ऐसें धुनि होय सो त्राटन जांनिये ॥ यासों मृदंगकी सुद्ध । १ । असुद्धता । २ । जांनि परे । जो मृदंग सुद्ध होय तो ॥ चून लगाय बाजेकों वरताव कीजिये । १ । असुद्ध होय तो मृदंगको शुद्ध कीजिये । २ । ऐसें सुद्ध–असुद्धता देखे । हातकी सचावटके लीये ॥ ऐसेंहि मृदंगमें चाट वा झांझ या रीतिसों धुनि दोऊ मुखमें रचिये वासों हातकी सुद्ध–असुद्धता जांनि परे ॥ ऐसें हातकी असुद्धता जांनि ॥ फेर चून लगायकें ॥ दाहिणें मुखके कडासों ठोकिकें स्वर ठिकाणें लायकें बांये मुखमें गद्दगधो ऐसें धुनि बजाइये ॥ ओर गिडदां ऐसें धुनि दाहिणे मुखमें बजाइये ॥ पिछे मध्य लयसों चाहते तालमें दोऊ मुखमें गतिसों धुनि बजाइये ॥ तहां पहले विलंबित लयमें । १ । दूसरो मध्य लयमें । २ । तीसरो द्रुत लयमें । ३ । एक तालहीको वरतिवो । ऐसेंहि तहां विलंबित लयकी समाप्तमें ॥ एक थोंकार लेकें तालको मान पूरन कीजिये । यासों मृदंग बजायवेके हातनके अभ्यासकी परपाटी जांनिये ॥

**अब गीत नृत्यमें बाजेके जमायवेको नाम स्थापन हें ताको लछन लिख्यते ॥** जो आलापकी रीतिसों ॥ मंद्र । १ । मध्य । २ । तार । ३ । इन तीनो स्थाननमें शुद्ध होय ॥ काननको प्रियलगे ऐसें दोऊ हातसों बजावेकी जो मधुरी धुनि ॥ सो स्थापन जांनिये । ऐसे स्थापन करि टाकणि वादन करिये ता टाकणि । १ । वादन । २ । के लछन कहे हें ॥ जहां आरंभ समाप्तिके बीचमें । थोंकार बहुत होय ॥ ओर चतुरस्र चंचतपुट ताल । १ । त्र्यस्र चंचतपुट ताल । २ । कहिये याकों मिश्र । षट्पितापुत्र देसी मार्गी ताल । इनमेंसों कोऊ जहां एक तालमें अनुरंजन सहित बजाइये । सो टाकणी । १ । वाद । २ । जांनिये ॥

अब या टाकणि वाद्यके दोऊ भेद हैं एक सरा । १ । दुसरो घोडा । २ । अब इनकों लछन कहे हैं ॥ जहां जो अष्ट कलादि ताल होय ताकि कलानमें कंप करि प्रस्तारकी रीतिसों कलानमें पहली ध्रुवाकों वाद्य खंड कीजिये। एक संग एक वार करे । सो एकसरा टाकणि जांनिये ऐसें एक वार । १ । दोय वेर । २ । तीन वेर । ३ । च्यार वेर । ४ । किये तें । शुद्ध अभ्यास होय तहां कला कंप जुत वाद्य खंडकों । उदाहरण कहे हैं । तद्धितांटें । १ । तत धिधिथों थोंटें टें । २ । तततधि धिधि थोंथों थोंटे टे टें । ३ । ततततधि धि धि धि थो थो थो थो टे टे टे टे । ४ । याको श्रम वहनी कहे हैं ॥ यह कला कंप जुत वाद्य खंड चंचतपुटकों जांनिये ॥

**अब एक सर टाकणीको वाद्य खंड कहे हैं ॥** तकधिकट तकधिकट धिकटतक तकधिकट तकतक धिकट तधिकटतक धिकट में आठ वाद्य खंड आठ कलानके जांनिये । ये आठों कला एक वेर एक संग वरतिये । तब एक सरा टाकणी जांनिये ॥ १ ॥ ओर एक संग आठों कला क्रमसों दोय वेर वरतिये । तब जोडा टाकणी जांनिये ॥

**अवें वाद्यको लछन कहे हैं ॥** जहां तालकी जितनी कला होय । तितनी कला खंड होय सो वह खंड पहले तो संपूरण वरतिये ॥ फेर एक एक कला दोय दोय वेर वरति पूरण कीजिये सो वाद्य जांनिये ॥ यामें दोय वेर खंड ऐसें बरतिये दंदं टीरीटीरी टिद्दिक डद्गडें ॥ थरिक्क थरिटंक णगणथ रिग गणगणथरि । दत्थरि गडगद दत्थरि गडगद । दत्थरि दत्थरि । तर्गड्द कथरि ॥ तक्कट ततक ॥ इहां चंचतपुट धिकट हैं । ताकी सोलह कलासों सोलह कलाकों ॥ एक वाद्य खंड रच्यो ॥ या वाद्य खंडको प्रथम तो एक संगपूरन कीजिये ॥ दूसरी वेर यांकी एक एक कला दोय दोय वेर कहिकें खंड पूरन कीजिये ॥ तब यह वाद्य नामकों बजायवो होय ॥ यह वाद्य एक वेर बजाइये ॥ तो एक सरां वाद्य जांनिये ॥ ऐसें हि याको दोय वेर बजाइये । तब घोडा वादन जांनिये ॥ ये टाकणी वाद जो रचे ॥ ताको वादी बजाइवेवारो जांनिये ॥ इहां त्राटनआदि जे बजायवेके प्रकार कहे ॥ तिनके पाठा छरनमें तकार लीजिये । यातें त्राट आदि वादनमें ॥ दिगिदिगिये वरतीलीजिये जहां जां खंड द्रुतलयमें वरतिये ।

सो त्राटन वादन जांनिये ॥ यारीतिसों ओर सीगरेवाद प्रकार जांनिये ॥ **इति वाद्यको लछन संपूर्णम् ॥**

**जो नृत्य** । १ । गीत । २ । प्रबंध । ३ । इनकों बाजेनमें रचायकें निर्वाह करे । ओर गुरुमुखसों पढके सास्त्र होय ता रीतिसे बाजेके तोड जोडकों जानें ॥ ओर सभानमें कोऊ को भय नहील्यावे ॥ अपनी विद्यामें । प्रवीण और चतुर जो नट्वा । अथवा भगतण जा प्रविनके बाजेके संग दूनो दूनों नृत्य करे । नृत्यमें आनंद रचावे ॥ सो बजायबेबारो मुखरी जांनिये ।२। बजायवेमें चतुर होय । गायवेको अभ्यास जामें थोरो होय । सो प्रतिमुखरी जांनिये । ३ । जो सुद्ध । १ । सालंग । २ । रागनीके जातिनके सूधे बाजेके भेदनको बजावेके । मंद्र । १ । मध्य । २ । तार । ३ । इन तीनों स्थानक कोमल । १ । कठीन । २ । अछरनको जे संगीतमें होय ॥ तैसों वरन ध्रुवा । १ । आभोग । २ । ताल । ३ । गमकनमें तिनों लयमें तिछरि मधुरि धुनिसों संगीत शास्त्रकी मर्यादासों गीतको निर्वाह करे ॥ ओर आरंभमें तकार राखे ॥ ओर याका समाप्तमेभी थोंकार राखे ॥ सो बजायवेबारो गीतानुग जांनिये ॥ **इति च्यारी प्रकारको मृदंग बजायवेबारेको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ मृदंग बजायवेबारेका समूहको लछन लिख्यते ॥** जहां ऐसें मृदंग बजायवेबारे नृत्यकी पुष्टताके लिये । दोय । अथवा । तीन । अथवा । च्यार । उत्तम ॥ १ ॥ मध्यम ॥ २ ॥ कनिष्ठ ॥ ३ ॥ मृदंगकी रचनाको राखिये । सो मार्दलिक मृदंग जांनिये ॥ **इति मृदंगका वृंदक लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ मृदंगको भेद हुडुकाहै ताको लछन लिख्यते ॥** जो लंबो अठाइस आंगुलको दूसरी चोवीस आंगुलको आछे काठको छोटो तबला दोय बनाइये ॥ तहां निचेकी परिघि गोल आकार कीजिये । दोऊ मुखकी तरफ सात सात उतार चढाव राखिये ॥ इनके मुखमें चढायवेकों जवरको उछेलिके अथवा काठके ॥ दोय सवा आंगुलके मोठे कडा कीजिये उनको नरम चामसों लपेटि गाढे करिकें । दोऊ मुखपें चढाइये । मृदंगकी सिनाइ । दोऊ मुख चामसों मढिये । ऊन दोऊ कडानमें डोरा बांधिवेके छह छह छेद होय तिनमें डोरा राखिये । मृदंगकी तरह

बांधिये ऊहां आगें पिछेके भागमें दोय दोय काठके टूककी आंगल जामें लगाइये। ओर दोय च्यारी काठके टूकी । सुंदर बनाइकें । बांधिवेकी डोरिमें लगाइये । जासों स्वर ऊचो नीचो होय । याके धारन करिवेकों रेसमके कपडाकी दो बडा चोडी तीन आंगुलकी दोऊ तबलानके बीचमें बांधि गलेमें पहरे । ओर बत्तीस बत्तीस डोर दोऊ तबलानके कडामें बांधिकें वा डोरेमें छह छह आंगुलकी चोडी रेसमी कपडाकी दोवडा पटि झोबडा बांधिकें छोटे तबलाकी मुखकी पटिवाके कंधापें पहरिये ओर बडे तबलाकी मुखकी पटि दाहिणे कंधापें पहरिये ॥ तब छोटे तबलाकों मुख बांई ओर-कों आवें बडे तबलाको मुख दाहिणे ओरकों आवें । तहां दोऊ तबलाकी पेंदी फेटाके सहारेसो गांठि बांधिये हलेनही ऐसें कीजिये । तहां बडे तबलाके मुखमें लोहचुरकी स्थाई दीजिये । यातें दाहिणें हातसों मृदंगके दाहिणे मुखके पाठाछरजुत बजाइये । ओर छोटे तबलाके ऊपर । गेहूंको चून लगाय वामें हातसों मृदंगके । बांये मुखकी सिनाई पाठाछर जुत बजाइये । याको अधिष्ठाता माता सात हें । ताको नाम लिख्यते ॥ ब्राह्मी ॥ १ ॥ माहे-श्वरीश्चैव ॥ २ ॥ कौमारी ॥ ३ ॥ वैष्णवी तथा ॥ ४ ॥ वाराही ॥ ५ ॥ चैव इंद्राणी ॥ ६ ॥ चामुंडा सप्तमा ॥ ७ ॥ तरः ॥ १ ॥ इन श्लोकनसुं सातों मातानके नाम जांनिये ॥ इन तबलानके पाठाछरमें । बि । नि । हि । दे । ये अछर नही लीजिये इहां देंकार पाठाछरनमें समझिये यह तबला जांनिये ॥

**इति हुडुक्का संपूर्णम् ॥**

अथ करटा कहते ढालकों भेद हे ताको लछन लिख्यते ॥ विजे सार काठ चोविस आंगुल लंबो ॥ अथवा ऐकीस आंगुल लंबो कीजिये ॥ बीचको पिंड चोथाई आंगूल ढालु कीजिये ताकों मोटो-पणों चालिस आंगुलको कीजिये। ताको नाम परिघ कहे हें ॥ तहा वांके दोऊ मुखपें मढावकी रीतिसों तीन तीन तांतके तार बांधिये ॥ फेर दोऊ मुखपें गाढे दोय वेलके वा काठके वा लोहके कडा । दोऊ मुखमें पहराइये । वह कडा दोऊ कोमल चामसों गाठे मढिये । ऊन दोऊ कडानमें । चोदह चोदह छेद कीजिये । फेर वांके मुख दोऊ आछि चामसों ढोलकी सिनाइ मडिये । उदपत उन चोदह

छेदके बिचबिचको एक एक छेद छोडिकें। बांधिवेकों चामका डोरा गरिकेंडु बांधिये। बाकी जो खाली छेद हें। तिनमें पतरे चामको डोरा डारि। उन डोरानसों पहले छेदके। दोय दोय बंधनमें छके आकार बांधिये। चढाव उतारसों। यह ढोलको भेद करटा बाजो जांनिये। याके दोऊ कडाके पास चोडी चामकी पटि तीन आंगुल चोडी ताके दोऊ अग्र कडाके पास करटामें। बांधिकें गरेमें पहरि। डंकासों बजाइये। अथवा कमरमें बांधिकें बजाइये। याको देवता चामुंडा माता जांनिये। या करटाके बांये मुखमें। टिरीकी ये अक्षर बजाइये। कटिरि ये दाहिणे मुखमें बजाइये॥ **इति करटा लछन संपूर्णम्॥**

**अथ घडाको लछन लिख्यते॥** जाको बडो पेट होय कंठ जाको लंबो होय मुख जाको गोल संकोच होय। घडा याको लोहेको होय रंगीन होय। ताको मुख चामसों मढि कडा लगावे। याकों मृदंगकीनाई बजाइये। जे मृदंगके पाठाछर हें। तेहि पाठाछर घडाके जांनिये॥ **इति घडाको लछन संपूर्णम्॥**

**अथ घडसको लछन लिख्यते॥** याको लोकिकमें डिमडिमा कहे हें॥ तहां हुडुक्का सिनाई दोय तबला करे। तबलाके पिदामें॥ एक एक छेद करे॥ तहां दाहिणे हातके तबलाकों चामकी झिलिमिहि तासों मढिये॥ बांये हातसों तबला मोटेसे चामसों ढीलो मढिये। वा चामके किनारेमें डोरें बांधि नीचे पीदिके। छेदमें काढिकें बांये हातकें अंगुठामें वा डोरको अग्र बांधिके। बांये हातसों बांयो तबला बजाइये। तब अंगुरीसों बजाबते। अंगुठासों डोरिकों खेंचिये। तब बांये तबलामें गोंकार निकसे। याको लौकीकमें गुटक सब्द कहे हें। ओर दाहिणे हातसों हुडुक्काके दाहिणे तबलाकी सिनाई बजाइये। तहां दाहिणे हातकी मध्य अंगुरी अंगुठासों बजाइये॥ दाहिणे हातसों रगडतो या तबलामें गोंकार निकसेहें ऐसें यह यड़क जांनिये॥ **इति घडसको लछन संपूर्णम्॥**

**अथ ढवसको लछन लिख्यते॥** विजेसारकों काठ चोवीस अंगुलको लंबो कीजिये मोटो गुण चालिस अंगुलको होय। याको परिघ कहे हें। याके बारह बारह अंगुल चोडो दोऊ मुख कीजिये। ऊन दोऊ

मुखमें कडा चामसों मढि । उनमें सात सात छेद करि दोऊ मुखपें चढाइये वे दोऊ मुख चामसों मढिये । वांके छेदनमें गाढोडोरा राखिये । ऐसों जो बाजो होय सो ढवस जांनिये । याको करटाकी सिनाइ पहर बजाइये ॥ बांये मुख बांये हातसों बजाइये ॥ दाहिणे मुख दाहिणे हात पतरी बांसकी फाडलेके बजाय । यामें पाठाक्षर । टट जांनिये ॥ **इति ढवस लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ ढक्काको लछन लिख्यते ॥** जेसें ढवस कीजिये । ऐसें ढक्का रचिये ॥ परंतु या ढक्काके दोऊ मुख । तेरह तेरह आंगुल चोडा कीजिये । वांको बांये हातसों काठमें लेकें । दाहिणे हातसों डंडुकासों बजाईये ॥ याको धौसा कहतहें । याके । टेटे । पाठ वरनेहं ॥ **इति ढक्काको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ कुडुवाको लछन लिख्यते ॥** विजय सारको काठ । इकइस आंगुल लंबो कीजिये ताके सात सात आंगुलके चोडे दोय मुख कीजिये ॥ इहां उतार चढावको काठको आकार नही राखिये ॥ सिगरो काठ बराबरा राखिये ऊनके दोऊ मुखपें वेलको दोय कडा चढाइये ॥ दोऊ मुख चामसों मढिये । ऊन दोऊ कडामें ॥ सात सात छेद कीजिये ॥ तिनमें चामको डोरा डारीके गाढो बांधिये ॥ या दोऊ मुख डंकासों बजाइये । यामें कें । पाठाछर जांनिये । इहां देंकार नही लीजिये । इनको देवता क्षेत्रपाल है ॥ **इति कुडुवाको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ रुंजाको लछन लिख्यते ॥** विजय सारको काठ ॥ अठारह अठारह आंगुलको लीजिये ॥ वांके दोऊ मुख ग्यारह ग्यारह चोडे कीजिये । उनमें कडा चढाये ॥ चामसों मढिये । तहां बांये मुखकी । ओर दोय कडा कीजिये ॥ एक कडा मुखके पासं बराबर कीजिये ॥ दूजो कडा मुखतें च्यार अंगुल आंतरे लगावे । ऊन कडानको तांतिसों जालिदार कर बांधिये ॥ जाके कडामें सात सात छेद करि । पहले बांधि तैसेंही बांधिये पीछे वामें एक पोंण हातकी तीन आंगुल चोडी पटि बांधिकें । कांखिमें लेकें बजावें । श्रीमहादेवजीको गणभृंगी याकी देवताहें ॥ ओर महामुनि राजश्री मतंगजीनें याके वरन कहे हें । क । १ । त । २ । दा । ३ । ट । ४ । न । ५ । मा । ६ । र । ७ । ख । ८ । ओर कोऊ आचार्य अछिर कहे हें । क । १ । र । २ । ग । ३ । व । ४ । द । ५ ।

न। ६। ख। ७। हो। ८। जो वंध्यो वाजो होय सो कर्कस जांनिये ॥ **इति रुंजा... लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ डमरुको लछन लिख्यते ॥** एक विलस्त काठ लंबो लेकें। आठ-आठ आंगुलके चोडो दोऊ मुख कीजिये बिचमें पतरो कीजिये॥ याके दोऊ मुख चामसों मढिये ॥ वा चामके बंधेजके डोरा बिचमें बांधीये॥ इहां बिचमें पकरिके डोरानकों दाबि दाहिणे हातके डंकासो बजाइये। दोऊ मुखमें सों डमरु जांनिये। यामें ड पाठाक्षर हें ॥ ओर कोऊ आचारीजके मतसों। क र ख ट। ये च्यारि वरन कहे हें ॥ **इति डमरुको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ करचक्रको लछन लिख्यते ॥** यांको लौकीकमें दायरा । १ । अथवा खंजरि कहेहें ॥ दस आंगुलको मोटो च्यारि आंगुलको लंबो ॥ एक गोल चक्रके आकार बनाइये ॥ यांको बिचमें पोलो आरपार कीजिये । एक आंगुलको दल रहें ऐसो पोलो कीजिये। ताको एक मुख चामसों मढिये ॥ बजायते वेर चामको पांणीसों भीजाय। बांये हातसों वांटो दाबि दाहिने हातसों बजाईये । वामें । डवक । यह पाठाक्षर होत हें । **इति करचक्रको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ रबाबको लछन लिख्यते ॥** यह रबाब एक हातको लंबो कटहके काठको कीजिये ॥ तहां एक काठको आधे तूंबाके आकार कठोता दंडाके आगलेको लगाइये कठोता चामसों मढिये। ओर कठोताकी सनमुखकोर पें सात छेद करि सात तांति बांधि दंडाके अग्र भागमें। खूंटी ढीली गाढिके सातों तांतिनके अग्र बांधिये। ऊन सातों तातिनमें। षड्जादि साते स्वर क्रमसों राखिये। हा तिदांतिके टूकसों तांति बजाइये। बांये हातसों मढे चामकों बजाइये। यामें मृदंगकेसे पाठाछर जांनिये। इहां कोऊ आचारिज पहले च्यारि तारमें मध्यम । १ । पंचम । २ । धैवत । ३ । निषाद । ४ । यह च्यारि स्वर पिछले तीन तांतनमें। षड्ज । १ । रिषभ । २ । गांधार । ३। यह तीनो भेद क्रमसों कहेहें ॥ **इति रबाबको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ दुंदुभिको लछन लिख्यते ॥** याकों लौकिकमें नगारो कहतहें ॥ तांबेके वा लोहके वा अष्ट धातुके दोय बडे बडे । अथवा छोटे।

कटोराके आकार कराइये उनकीपेदिमें । एक एक छेद कीजिये । तहां छोटो होयसो मादी अर बडो होयसो नर जांनिये । तहां मादीको मुख बारिक । चाममें राल लगाय मढिये । वा चाम छेद करिकें डोरा चामके लगाई । नीचें पेदिमें एक चामकी एडी धरि वामें डोरा सिगरे बांधिये । याको बजावतीवेर आगीकी आंचसों वा सूरजकी आंचसों तपाय बजाइये काठके दोय डंकातें दोनु हातसों बजाइये । याको लौकिकमें कुंडकुंडी कहत हें । इहां ज्यो नर होई ताको मुख मोटे चामसों मढिये । पहले मादीकी सिनांई। खालके तसमानसो गाढे कीजिये । ओर काठको मोटो डंकासों बजाइये । तहां जात्राके समय ताल नही बजाइये । जहां जुद्धमें जाइये । तहां जुदेजुदे बजाईये । जहां उछवादिक वा विवाहादिकमें । दोऊ मृदंगके पाठाछर जुत मिलाकें बजाइये । दोऊ जब मिले तब नोबत कहे हें । नगारे बडेकी बडी धुनि होत ह । छोटीकी छोटी धुनी होत हें । इनकों चोडे लंबे बनावना होय । सो अपनी इच्छासों बनाइये । जेसी चाहे होय तेसी तरहके नगारा बनाइये । यह देवतानके मंदिर वा सिगरे उछवमें बजाइये ॥ **इति दुंदुभिको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ डंकाको लछन लिख्यते ॥** जहां एक विलस्तको लंबो लेकें काठ । बीचमें पतलोकरि पोलो कीजिये ॥ मुख आठ आठ आंगुल चोडो कीजिये ॥ तहां अधे आंगुलको पिंड कहिये ॥ किनारी राखिये ॥ ओर दोऊ मुखमें च्यारि च्यारि तांबेकी कील राखिये । तहां दोयतो मुखके ऊपरकों दोय नीचेकों । तहां ऊपरके अग्रभागमें दोय तांति बांधिकें मुखके उपर दोय दोय तांत बांधिये । दोय तांत उनके कीलवें उपरके अग्रभागमें बांधिये । दोय तांत नीचेके अग्रभागमें बांधिये । उन तांतके काठतें बीचमें दोऊ एकसी कत्रण कीजिये ॥ तब तांतनमें मधुर धुनि होय । वह दोऊ मुख चामसों हुडुक्काकी तर हें मढिये ॥ ओर बारह आंगुलको डंका लेकें बजाइये । बांये हातमें हातिदांत कोंटूक लेकें ऊन तांतनको बजाइये । तालके अनुसार यामें हुडुक्काकी सिनांई पाठाछर जांनिये ॥ **इति डंकाको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ मण्डिडक्काको लछन लिख्यते ॥** जहां सोहले आंगुलको लंबो काठ लेकें ॥ ओर डंकाकी सिनाई बिचमें पतलो करि ॥ आठ आठ आंगुलकें

चोडे दोऊ मुख करि च्यारि तांबेकी किल डंका कीनांई लगाय उसके ऊपर नीचें दोय दोय तांति बांधिये वे दोऊ मुख चामसों मढिये। ऊन तांतनके दोय तांतनको छला बांधिये। वे दोऊ छला बांये हातके॥ अंगुठा चटि आंगुरि॥ आदि तीन अंगुरीसों पकरिकें। बांये हातके अंगुठा पासकी आंगुरी सो कीनारेके ऊपर चाम दाबिके दाहिनें हातसों बजाइये॥ अथवा बांये हातके पहुचामें दोऊ छलानको पहरिकें बांये अंगुठा अरु चटि आदि दोय आंगुरीसों किनारेके चाम दाबिकें बांये हातकी मध्य आंगुरीसों वा अंगुठा पासकी आंगुरीसों सहारो देकें दाहिणें हातसों। अथवा डंकासों बजाइये। यह बाजो श्रीभवानी माताजीकी पूजामें। अथवा स्तोत्र गावनमें बजाइये। यासों माताजी प्रसन्न होत हैं॥ **इति मण्डिडक्काको लछन संपूर्णम्॥**

**अथ डक्कलीको लछन लिख्यते॥** जहां नवम अंगुलको वृषभको सिंग। अथवा हातिकों दांत। अथवा कांसेकी नव आंगुलकी भोंगली लीजिये। जाके मुख च्यारि च्यारि आंगुलको दोऊ चोडे कीजिये। भिंढाकी खालसों दोऊ मुख मढिये। ऊन दोऊ मुखमें कासेके वा तांबेके। वा लोहके कडा दोय लगाइये। दोऊ कडामें पांच पांच छेद राखिये। ऊन छेदनमें चामके तस मां डारिकें। करडो नही ढिलो नही ऐसो बांधिये। बीचमें सब डोराके ऊपरि एक डोरा बांधिये। कमरबंधाकी तरहसों। तहां बिचके डोरापें चटी पासकी आंगुरी राखिकें। बीचली अंगुठा पासकी आंगुरी निचेकें। मुखके कडापें राखिकें। अंगुठासों ऊपरके मुखके सहारेसे॥ लगायो जो चामको छला ताको खेंचिकें दाहिणें हातसों बजाइये। यामें टंटंतंतं। ये पाठाछर जांमिये॥ **इति डक्कुलीको लछन संपूर्णम॥**

**अथ सेल्लुकाको लछन लिख्यते॥** जहां छविस आंगुलको लंबो विजयसारको काठ लीजिये॥ ओर तीस आंगुलको मोटो कीजिये॥ ताको पोलो करि। वाके दस दस आंगुलके चोडे मुख कीजिये। दोऊ मुख कोमल छालसों मढिये। अंगुठा पासकी आंगुरीमें। मोठे वेलके दोय कडा लगाइये॥ ऊंन दोऊ कडामें छह छह छेद कीजिये। ऊंन छेदनमें छालके डोरा बांधि गाठो बांधिये। तहां बांये मुखके चामसों लगाइये। एक तांति कडासों बांधिये। बांये

मुखको बांये हातसों बजाइये । दाहिणे हातमें डंका लेकें दाहिणे मुख बजाइय तहां बांये मुखमें झें । पाठाक्षर ओर दाहिनें मुखमें । धिं । पाठाक्षर होय हें ॥ **इति सेल्लुकाको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ झल्लरीको लछन लिख्यते ॥** जहां पचीस टका भार तांबेकी बारह आंगुलकी लंबी । अठारह आंगुल चोडी गोल कोठी कीजिये ॥ बराबरकी करे । यामें उतार चढाव नही कीजिये । ओर वाके कंठमें बराबर दोय छेद की-जिये । तामें डोरा पोयकें । गांठी देकें बांये हातके अंगुठामें राखियें । वांको मुख चमासों मढि डोरासों जवर बांधिये ॥ दाहिणे हातसें डंका लेकें बजाइये ॥ **इति झल्लरीको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ त्रिवलीको लछन लिख्यते ॥** एक हातको लंबो काठ लेकें । बीचमें पतरो कीजिये । जेसें मुठिमें आवे । वांके दोऊ मुख सात सात आंगुलके कीजिये । चोडो । ऊनसों चामसें मढिके । ऊन दोऊ मुखपें सात सात छेदके दोय लोहके कडा चढाइये । ऊन छेदनमें । चामक डोरा बांधिये ॥ फेर ऊन डोराकों दाबिके बीचमें गाठो बांधिये ॥ फेर बांये एक डोरा जवरकर बांधिकें कांधापें पहरिये । वाकों दोऊ हातसों बजाइये ॥ या त्रिवली बाजेमें ॥ तं । दों । दों । द । यह पाठाक्षर जांनिये । याकी देवता त्रिपुरादेवींहे ॥ **इति त्रिवलीको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ धोंसा दुंदुभिको भेद हे तिनको लछन लिख्यते ॥** आंमके काठको बडो नगारो बनाइये । ताके भीतर कोसेकी दाल तांतसों बांधिये । याके मुख ऊपरज नही लगावे । मुख चामसों मढिये । पीछे छालके डोरासों गाढो खेंचि बांधिये ॥ पिछे काठके दोय बडे भारि डंकासों दोऊ हातसों बजा-इये । यामें गें पाठाक्षर हें । यामें मेघ गरजेकी धुनि होत हें । मंगलमे विजयमें देवतानके मंदिरमें बजाइये ॥ **इति दुंदुभिको भेद–लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ भेरीको लछन लिख्यते ॥** तांबेको तीन विलस्ति लंबो ढोल कीजिये । वांके दोय मुख चोविस अंगुलके चोडे कीजिये । ऊनमें काठके वा लोहके वा चामके तातके दोय कडा लगाइये । दोऊ मुख आछी जवर चामसों मढिये । ऊन कडामें छेद करि छालके तसमासों ढोलकी सिनाई बांधिये बीचमें

चोडो तीन आंगुलके चामकी पटि बांधी गरेमें पहरिके ॥ दाहिणे मुख डंकासों बजाइये । बांये मुख बाये हातसों बजाइये ॥ तब बडी गंभीर धुनि होय । ता धुनि सुनते वेरीनके समूहकी छाति फटे । याको ट पाठाक्षर हें ॥ याको लौकिक-में आरबी बाजा कहावे हैं ॥ इति भेरीको लछन संपूर्णम् ॥

अथ निशानको लछन लिख्यते ॥ कांसेको अथवा लोहको अथवा तांबेको एक मुखकों । तीन हातको लंबो । जवको आकार ऊचो लंबो नगारो कीजिये तांमें कासेकी छोटि कटोरी झांझ उनमाहि धरिये । उपरको मुख भेंसाकी मोटि चामसों मढिये । बांये मुख चामसों कडा चढाय वा कडाके छेदमें चामके तसमां बांधि गाठो कीजिये । पीछे हातमें मोटो डंका काठको लेकें । बडे जोरसो बजाइये ॥ यामें ढंढं पाठाक्षर होय । या नगारेकी धूनिसों संग्राममें कायरकी छाति फाटे । सूरबिरकों उछाह करे रोमांच करे ॥ इति निशानको लछन संपूर्णम् ॥

अथ निशानको भेद तंबकी होत हें । ताको लछन लिख्यते ॥ जो निशानको प्रमानमें । वा धुनिमें कछुइक घाटि होय ॥ ओर तरहके निसानकीसि होयसो तंबकी जांनिये ॥ इति तंबकीको लछन संपूर्णम ॥

इहां जो काठ वा चाम लीजिये ॥ सो घणों श्रेष्ठ काष्ठ छेद आदि फांट रहित घणो सचिक्कण उत्तम होय सो निरविकार काष्ठ लीजिये ॥ ऐसेंहि उत्तम निरविकार चाम लीजिये । यामें बडे गुन हें तीन जगतमें व्याप्त हें ऐसो अनिबद्ध बाजोहै ॥ इति अनवद्ध बाजेको भेद–लछन संपूर्णम् ॥

## ॥ घनबाजोंके भेद ॥

अथ घनबाजेके भेद–लछन लिख्यते ॥ तहां प्रथम तालको लछन लिख्यते । यह घन वाद्य कांसेको होत हें । तासों कांसेकों अग्निमे सुद्ध करि ॥ फुल कांसोंके करिवांके दोय ताल बनाईये । अठाईस आंगुलके चोडे मुख नीचेकों झारिलिये होय । पेंदिमें आंगुल विस्तार ढालुपेंदि राखिये । नाभिके आकार वा नाभिमें चोंथाई गुंजा प्रमान डोरा पोइवेको छेद कीजिये । तालसों ते आडेजव बराबर राखिये उंचे डेड आंगुल नाभि संधि बनाईये । गोल आकार कीजिये ॥

ऐसें ऊंनकी धुनि कांनकों प्यारि लगे तैसी कीजिये। वा तालनके छेदमें एक मिहिने तीन डोराकी बनाय । वाके दोनु तालनमें पोय गाढि दीजिये। इनमें जो छोटो मादी ताल होय सो ताकी डोर दाहिणें हातसों अंगुठा पासकी अंगुरीमें लपेटिये। बांये हातमें सुधा ताल राखिये ओर जो बडो ताल होय। सो तांकि डोर दाहिनें हातकी अंगूठा पासकी अंगुरीमें लपेटि । नरको मुख निचेको राखि बांये हातके तालपें दाहिणें हातको ताल। अणु। १। द्रुत। २। द्रुतविराम। ३। लघु। ४। लघुविराम । ५। गुरु। ६। प्लुत। ७। इन सातों अंगके प्रमाणसों मार्गी देसी तालनमें बजाइये। इन दोऊमें जाकी लघु धुनि होय सो मादी हें। याको देवता श्रीपार्वती माता हें। अरु जो बडो ताल ताकी बडी धूनि होय सो नर हें। ताको देवता श्रीशिवजीहें। इहां बांये हातसों पार्वतीजिको ताल लीजिये। दाहिणे हातसों शिवजीको ताल लीजिये तब अश्वमेध यज्ञ कीयेतें फल होय। सो सुनिवेवारेको होय। ये नवरसमें बजाइये। इनको देवता गंधर्वराजातुंबर हें । शिवको ताल बाये हातसों लिये। अरु पार्वती ताल दाहिनें हातमें लिये तो। महापातकी होय नरकमें वास करे ॥ तासों सास्त्रकी रीतिसों शुध्द गुरुकी संप्रदायसों ताल वरतिये। तब सब पातक मिटत हें। सिगरे देवता पितृमुनिस्वर वरदानदेकें मनोरथ सफल करत हें। **इति ताल लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ कांस्य ताल कहिये झांझ ताको लछन लिख्यते ॥** जेसें कमलनिके पत्रके प्रमाण। तेरह आंगुलके चोडे। लंबे गोल आकार दोय ताल कीजिये। बीचमें दोय आंगुलके प्रमान। गोल एक अंगुलकी गहरि नाभि कीजिये। ताके बीचमें पहले तालकी सीनांई छेद करि डोरा बांधिकें तालकी तरह बजाइये। यामें। उनकट पाठाछर हें। यह श्रीभगवानके भजनमें मुख्य हें। याको अपनें हातसों भगवानके भक्तजन बजायकें भजन करें तब श्रीराधाकृष्ण भगवान प्रसन्न होयकें ॥ च्यारों पदारथ देत हें या तालके देवता नारद जांनिये ॥ **इति कांस्य तालको झांझको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ घंटाको लछन लिख्यते ॥** जहां कांस्यकी घंटा आठ आंगुल ऊची कीजिये। तांके उपर पिंड छेदजुत आठ आंगुलको राखिये। मुख चोडो

गोल आकार च्यार आंगुलको कीजिये। वांके मूलमें एकदंडी पीतलकी मूठीमें मावे इतनी पिंडके छिद्रमें लगाइये। वा दंडीके ऊपर कमलके फूलको आकार करि गरुडजीकी मूर्ति वा हनुमानजीकी मूर्ति। वा अपनें इष्टकी मूर्ति वा रुचि होय तेसी राखिये। वा दंडके नीचले भागमें। एक कुंदा करि वामें लोहको आकडा डारि वा आकडामें डेड आंगुलको। एक आंगुलको मोटो लोहको। लोलक डारिये। पीछे वा दंडकाकों दंड बांये हातसों पकडीकें बजाइये। जहा अपनें इष्ट देवकों पूजनें होय। तहा समयमें स्नान ॥ १ ॥ आरती ॥ २ ॥ भोग ॥ ३ ॥ उत्थापन ॥ ४ ॥ शयन ॥ ५ ॥ आदि मंगल समयमें घंटा बजावे। सो यह घंटा श्रीविष्णु भगवानके पूजनमें मुख्य हैं। जो शालिग्रामजीकी पूजा करिये तब राखिये। या सों विष्णु भगवान् बहोत प्रसन्न होयहें च्यारि पदा-रथके वरदान देत हें यासो घंटा विना पूजा नही कीजिये॥ इति **घंटाको लछन संपूर्णम्** ॥

**अथ क्षुद्रघंटाको लछन लिख्यते** ॥ याको नाम लौकिकमें घुंघरा कहतहें ॥ जहां कांसिकें दोय पुट। झारिवेकी गुटलीमावे। इतने लीजिये॥ पीछे दोय पुटनकें बीचमें लोह कोणां वा पाथर कांकरो घालि दोय पुटनको आपसमें आवें तामें छोडीये वांके ऊपर डोरा पोयवेको एक नाका लगाय दीजिये॥ सो याको नाम लौकिकमें घुंघरा कहत हें॥ ये दस बिस तीस एक डोरामें पोयकें॥ नृत्य करती वेर दोऊ पायनमें बांधिकें। तालनमें नाचिये अथवा कमरमें बांधिके नाचिये। इनमें झुंण झुंण सब्द निकलतेहै। सो घुंघरा जांनिये॥ इति **घंटिका कहिये घुंघरा ताको लछन संपूर्णम्** ॥

**अथ जयघंटाको लछन लिख्यते** ॥ या जयघंटाको नाम लौकीकम झालरि कहतहें सो ताके दोय भेदहें। जो घडिघडिके प्रमानपें। तास बजावे सो बडेके आकार कांसेकी वा अष्टधातुकी। मोटि होय सो घडी बजायवेकी घर घोर महाघंटा जांनिये॥ सो याको पृथ्वीपतिमहाराज बनावे। ऊत्तरायनमें। पुष्यार्कमें। हस्तार्क योगमें॥ जब सुतके रसीकों बांधीके लटकावे तब घडी एक पूरि होय॥ तब डंका एक दीजिये। या रीतिसों आठ पहर राति दिनको प्रमान जांनिये। याको घटि पल जांनिये। १। ओर जो फूल

कांसिकी एक हात प्रमान ॥ लंबी गोली चोडी तथा लीक कीजिये। मोटि सवाजव आठो होय ताको प्रमान। अथवा आपकी इछा होय जितनी। मोटो बनावे ताकी कौरमें दोय बराबर छेद करि। एक आंगुलके आंतरेसूं। तामें डोरा पोयकें। वामें हातमें। वा अंगुठामें गेराकों राखे। दाहिणे हातमें काठको डंका राखिकें बजावे तब तामें। टंटंटं। पाठाछर होत हें। यह श्रीभगवानको प्यारि हें याकों आरतिके समें देवताके मंदिरमें बजाइये ॥ प्रातसमये संध्यामें। याको झालर कहत हें। याकी धूनिसों भूत प्रेत पिशाच्च डाकिनी आदि। दुष्ट उपद्रव रोग दोष सब मिटत हें ॥ झालरि छोटि मोटि। अपनी इछासों चाहो जैसी बनावे ॥ **इति जयघंटाके दोय भेद संपूर्णम् ॥**

**अथ कम्राट कहिये काठकी पाटि बजायेवेकी ताको लछन लिख्यंत ॥** जहां खेरकी लकडीकी वा टोसबांसकी दोय दोय आंगुलकी चोडी बारह बारह आंगुलकी लंबी। बिचमें इछा होय तैसी मोटि राखिये। दोनु अग्र कछूइक पतरो होय। ऐसो च्यारि खंपाट कहिये। इनमें दोय दोय खंपाट दोऊ हातमें लीजिये। तहां एक पाटतो अंगुठा अंगुठाके पासकी अंगुरीकी संधिके बिचमें पहरिये ॥ जेसें आगें पिछे बरोबर नीकसी रहें ॥ ओर दुसरी खपाट बीचरी आंगुरीमें अंगुठा पासकी। अंगुरीके संधिमें लीजिये ॥ ऐसें दोऊ हातनमें। च्यारों खपाट लीजिये पीछे उनको ढीलीसि करि पहुचाकें कंपसों आपसमें बजावे वामें। किटकिट। यह पाठाक्षर हें ॥ कोऊक आचारिज ऐसें कहत हें। दोऊ हातकी कपाट। नीचे ऊपर मिलायकें हातकी हतरेके रगडेसों आपसमें सब्द मनोहर होत हें। **इति कम्राट लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ सूक्ति वाद्य कहिये। किरकिट्ट तालको लछन लिख्यते ॥** कांसिकी वा लोहकी सर्पके आकार बिचमें ॥ आंगुल आंगूलके अंतरसों ऊंचि ऊंचि लीक आधे जवप्रमान कीजिये। वांको हिरदेके संगके आकार किरविरि जामें होय ऐसो लोहके डंकासो उन लीकनके ऊपरि आडो तिरछो रगडिये। तब। किरकिट। यह पाठाछर होय हें ॥ याको देवता कुबेर हें। यह बाजो ग्यारह। ११। रुद्रको प्यारो हें ॥ सो याके बजायतें शिवजि प्रसन्न होय हें ॥ **इति सूक्ति वाद्यको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ पट वाद्यको लछन लिख्यते ॥** जहां बेतके काठका चोकुट बत्तीस आंगुलको वा तीस आंगुलको कीजिये ॥ एक हातको चोडी कीजिये ॥ वा पाटाके ऊपर नीचें दोय बंधक कीजिये ऊंन बंधनकमें लोहकी एक पतरिकोर छोटिछोटि कडीदार बजाइये ॥ याकों गोडाके ऊपर धरिकें । याकी छोटि छोटि कडिनकी पांति ॥ जो लोहकी कोरमें हे तिमकों अंगुरीनमें राल लगाई बजाइये । यामें करटा । पाठाछर हैं । याके देवता सात रुषेश्वर कहत हैं ॥ **इति पट वाद्यको लछन–भेद संपूर्णम् ॥**

**अथ घटको लछन लिख्यते ॥** जहां घडा खापरको लेकें वांके मुख-कों हातसों बजावे वांको मुख चामसों नही मढे होय । सो घडा इनकोरो बाजेमें जांनिये । यांको देवता प्रजापति सूद्र कहत हैं सो जांनिये ॥ **इति घटको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ जलजंत्रको लछन लिख्यते ॥** बाईस । २२ । कटोरि कांसेकी अथवा चिणीकी कटोरि बाईस । २२ । लीजिये । सो पूरनजंत्रजलवाद्य जांनिये । यामें पनद्रे । १५ । कटोरि होय सो । मध्यमं जलजंत्रजांनिये । इहां पात्र पहले सों लेकें सब अनुक्रमसों ऊंचे ऊंचे राखिये । ऊनमें जल भरिये । सो जलस्वरके अनुसारतें घटि वधि कीजिये । ऊन कटोरीनमें वीणाके अथवा मुरलीके । अथवा कंठके अनुस्वर शुद्ध विकृत षड्जादि सात स्वर राखिये । फेर वीणाकी सीनाई राग उपजे । एक एक बिलसतेके दोय डंका दोऊ हाथमें लेकें । चतुर इष्टगुनी रागनी उपजे । आने चतुराईसोंजे होयतेसेंही बजावे । या जलजंत्रमें स्वरकों दावि वो जलजु कटोरिके किंनारेके छुयेतें होत हैं एसेंहि यामें । आंदोलन । १ । मीडन । २ । आदिक स्वरनके वरतावे । सास्त्र-की रितिसों गुरु मुखसों जांनिये ॥ यांको लौकीकमें जलतरंग कहे हैं ॥ **इति जलजंत्रलछन संपूर्णम् ॥**

**अथ कल्पतरु ो लछन लिख्यते ॥** जहां दंडमें सात घंटा लगायकें कुंडा बजावे । ऊंन घंटामें पकरिवेकी डांडी नही होय ॥ ओर जा घंटाके ऊपर लगायघडी बनाइये । सो श्रीविष्णुभगवान ॥ १ ॥ ओर शिवजी-महाराज ॥ २ ॥ ओर महाशक्तिजी ॥ ३ ॥ विघन हरता गणेशजी

॥ ४ ॥ ओर श्रीमत्यक्ष सूर्यनाराणजी ॥ ५ ॥ यह पांचो देवता । इनके मंदिरनके छताके कडामें बांधि दीजिये। निचेको लोलक बाजतीतरफ लटकती रहैं। सो दरसन करिबेवारे। प्रभूको दरसन करतें वा घंटाके दाहिणे हात लगाये बजावे। ता घंटाके नादसों सिगरे उपद्रव मिटे। यह मंदिरनमें सर्वत्र राखिये। याको महा पुण्य हैं कल्पवृक्षकी सिनांइ कांमनादेहें ॥ **इति कल्पतरुको लछन संपूर्णम् ॥**

**अथ काठके तालको लछन लिख्यते ॥** जहां मृदंग बाजे तहां कर ताल बाजे। काठकी वा कांसीकी बनावे। ग्यारह। ११। आंगुलकी प्रमान यत्न करिकें सिधे राखिके बजाइये। मनकों सुख उपजावे ॥ **इति काठके तालको लछन संपूर्णम् ॥**

## ॥ सुषिर–वंसीके भेद ॥

**अथ सुषिर बाजेको नाम लिख्यते ॥** वंस। १। पावा। २। पाविका। ३। मुरली। ४। मधुकरि। ५। काहल। ६। तुंडकिनी। ७। चुक्का। ८। सींग। ९। शंख। १०। सुनांदी। ११। नागसर। १२। मुखवीणा। १३। चक। १४। चंग। १५। पत्रिका। १६। स्वरसागर। १७। ये सुषिर बाजे जांनिये ॥

**तहां प्रथम वंस बाजेको नाम लिख्यते ॥** घणों सुंदर सरल बांसकों वाखरेको वा हाति दांतको। वा रक्तचंदनको। वा श्रीचंदनको। वा लोहके। वा कांसीको। वा रूपेको वा सुवरनको वंशी बनाईये। सो गोल आकार सचिक्कन सूधी कीजिये। एक चटी आंगुरी वांके भीतर आवे। इतनी पोलि सीगरी कीजिये। वाको उपरको मुख मूंधो राखिये। सो सास्त्रोक्त प्रमानसों लंबी। अठारह आंगुल। १८। कीजिये। ताके उपरके भागमें। दोय आंगुल वा तीन आंगुल वा च्यार आंगुल छोडिके। बजायवेको एक आंगुलको प्रमान। एक छेद कीजिये। सो छेद चोकूंटे कीजिये। वा चोकुंटे छेदको नाम मुखरंध्र कहिये। या मुखरंध्रतें एक आंगुल जगों छोडि। दाहिणें ओर एक छेद गोल कीजिये। याको नाम नादरंध्र जांनिये। चिरमीके प्रमानसों

लीजिये । फेर वा गोल छेदकें । आगें तीन आंगुल वा च्यार आंगुल छोडि । एक एक अंगुलके अंतरसों । सात छेद गोल आकार मावतामें चिरमी वा डांडिके बेर बीचमाही आवे । ऐसें छेद कीजिये । ये छेद सातों स्वरनके जांनिये ॥

**ओर एक आठमों छेद धुनिको कारन हें ॥** सो मुखरंध्रके पासको जांनिये । नवम मुखरंध्र हें । ऐसें जा वंसीमें नव छेद होय । सो वंसी एक वीर नाम जांनिये । तव मुखरंध्र । १ । धुनि कारण रंध्र याके पासके इन दोनूनमें बीचमें । एक एक अंगुल जगोंके वधायवेतें चोदह वंसीके भेद ओर होत हें ॥ **तिनके नाम–लछन लिख्यते ॥**

जहां मुखरंध्र । १ । नादरंध्र । २ । इन दोऊनके बिचमें दोय आंगुलको अंतर होय ताको नाम उमापतिहें । यां वंसीका प्रमान उगनीस आंगुल लंबी होत हें । १ ।

जहां मुखरंध्र । १ । नादरंध्र । २ । या दोनुनके बीचमें तीन आंगुलको अंतर होय सों त्रिपुरुष जांनिये । याको प्रमान वीस आंगुल जांनिये । २ ।

जहां मुखरंध्र । १ । नादरंध्र । २ । इन दोनुनके बीचमें च्यार आंगुलका अंतर होय सो चतुरमुख जांनिये । याको इकाविस आंगुलको प्रमान जांनिये ।३।

जहां मुखरंध्र नादरंध्रके बीचमें पांच आंगुलके अंतर होय । सो पंचवक्र जांनिये । याको प्रमान बाईस आंगुल जांनिये । ४ ।

जहां मुखरंध्र नादरंध्रके बीचमें छह अंगुलको अंतर होय सों षण्मुख जांनिये । याको प्रमान तेवीस आंगुलको जांनिये । ५ ।

जहां मुखरंध्र नादरंध्रके बीचमें सात आंगुलको अंतर होय सो मुनिराज जांनिये । याको प्रमान चोविस आंगुलको जांनिये । ६ ।

जहां मुखरंध्र नादरंध्रके बीचमें आठ आंगुलको अंतर होय सो वसु जांनिये । याको प्रमान पचीस अंगुलको जांनिये । ७ ।

जहां मुखरंध्र नादरंध्रके बीचमें नव अंगुलको अंतर होय सो नाथेंद्र जांनिये । याको प्रमान बीस आंगुलको जांनिये । ८ ।

जहां मुखरंध्र नादरंध्रके बीचमें दस आंगुलको अंतर होय सो महानंद जांनिये । याको प्रमाम सतावीस आंगुलको जांनिये । ९ ।

जहां मुखरंध्र नादरंध्रके बीचमें एकादस आंगुलको अंतर होय सो रुद्र जांनिये । याको प्रमान अठाइस आंगुलको जांनिये । १० ।

जहां मुखरंध्र नादरंध्रके बीचमें बारह आंगुलको अंतर होय सो आदित्य जांनिये । याको प्रमान गुणतीस आंगुलको जांनिये । ११ ।

जहां मुखरंध्र नादरंध्रके बीचमें चोदह आंगुलको अंतर होय सो मनु जांनिये । याको प्रमान इकतीस आंगुलको जांनिये । १२ ।

जहां मुखरंध्र नादरंध्रके बीचमें सोलह अंगुलको अंतर होय सो कलानिधि जांनिये । याको प्रमान तीस आंगुलको जांनिये । १३ ।

जहां मुखरंध्र नादरंध्रके बीचमें अठारह आंगुलको अंतर होय सो अन्वर्थ जांनिये । याको प्रमान पेंतीस आंगुलको जांनिये । १४ । यह चोदह भेद जांनिये । १४ । यह चोदह भेद तो यह ओर पहलो एकवीर ऐसें मिलिकें । पनदरह भेद वंसीके जांनिये ॥

ओर कोऊ आचारिज वंसीको प्रमान वीस आंगुलको कहत हें ॥ ताको नाम सुरुभवंसि जांनिये । १ । कोऊ मुनिराज । बत्तीस आंगुलके प्रमान वंसी कहत हें । ताको नाम श्रुतिनिधि कहत हें । या बत्तीस अंगुलकी वंसीमें अतिमंद्र धुनि होत हें । यातें याको ग्रहण कोऊ करे है । कोऊ नही करे हें । ओर च्यार आंगुल तीस आंगुल एक आंगुल जिनको अंतर होय सो वंसीमें अतितार धुनि होत हें यातें ऊनहूको कोऊ कोऊ अंगीकार करे ॥

अबें नव आंगुलके अंतर तें लेकें अठारह अंगुलके अंतर तांई । सात वंसीके भेद हें ॥ तिनके उलटी रीतिसों षड्जादिक सात स्वरनकी उत-पत्ति कहे हें ॥

तहां अन्वर्थ नाम पीछलोपें तीस अंगुलकी वंसी तामें नादरंध्र खुलो राखिये मुखरंध्रमें । पवन पूरन कीजिये । बाकीके सात नीचले स्वरनके छेद दोऊ हातकी अंगुरीनसों मूंदी दीजिये । तब जो धुनि होय सो मंद्रस्थानको षड्ज जांनिये । ऐसेंहि तेतिस अंगुलको वंस कलानिधि तामें सातों छेद मूंदेसों जो धुनि होय सो मंद्रस्थानको रिषभ जांनिये ॥ ऐसेंहि इकतीस अंगुलको वंसको नाम मनु हें । तामें सातों छेद मूंदिये तब जो धुनि होय सो मंद्रस्थानको गांधार जांनिये ॥

ओर जो गुणतीस अंगुलको वंस आदित्य है। यामें सातों छेद मूंदिये। तब जो धुनि होय सों मंद्रस्थानको मध्यम जांनिये। एसेंहि अठाईस अंगुलको वंस रुद्र हें॥ तामें. सातों छेद मूंदिये। तब जो धुनि होय सो मंद्रस्थानको पंचम जांनिये॥

ओर सताइस अंगुलको वंस महानंद हें॥ तामें सातमों छेद मूंदियेतें॥ तब जो धुनि होय सो मंद्रस्थानको धैवत जांनिये॥

ओर छविस अंगुलको वंस नाथेंद्र हें॥ तामें सातों छेद मूंदिये तब जो धुनि होय सो मंद्रस्थानको निषाद जांनिये॥

ओर पचीस अंगुलको वंस वसु हें॥ तामें सातों छेद मूंदिये तब जो धुनि होय सो मध्यस्थानको षड्ज जांनिये॥

ओर चोविस अंगुलको वंस मुनिराज हें। तामें सातों छेद मूंदिये तब जो धुनि होय सो मध्यमस्थानको रिषभ जांनिये॥

ऐसें हि तेइस बाइस इकइस वीस उगनीस। अंगुलके वंसनको नाम षण्मुख। २३। पंचवक्त्र। २२। चतुर्मुख। २१। त्रिपुरुष। २०। उमापति। १९। इनमें सातों छेद्मों दियेते क्रमसों मध्यमस्थानके गांधार। १। मध्यम। २। पंचम। ३। धैवत। ४। निषाद ये स्वर होत हें। ओर अठारह अंगुलको वंस एकवीर हें। तामें सातों छेद मूंदियेतें। जो धुनि होय सो तारस्थानको षड्ज जांनिये। इन पनदरह वंसनीमें। पिछलो दोय दोय खोलिकें पांच छेदनें मूंदिकें बजावे तब दूसरे दूसरे स्वरकी उतपत्ति होय ऐसेंहि तीन छेद खोलिकें। च्यारि छेद मूंदिकं। तीसरे तीसरे स्वर होत हें। ऐसे च्यारि खोले तीन मूंदे। तब चोथे चोथे स्वर होत हें ऐसें पांच छेद मूंदे तब पंचम स्वर होत हें ऐसें छह छह खोले। एक मूंदे तब छटे छटे स्वर होय हें। ऐसें सातों छेद खोलिकें ऊभी छेद मूंदे नही। तब सातमें स्वर होत हें। ऐसें अन्वर्थ नाम पेंतिस आंगुलके वंसमें दोय रंध्र पिछले खोले तब मंद्रस्थानको रिषभ। तीन छेद खोले गांधार च्यारि खोले। मध्यमें पांच खोले। पंचममें छह खोले। धैवतमें सात खोले। निषादमें मंद्रस्थानके स्वर होत हें॥

ऐसेंहि कलानिधिमें । गांधार आदिकें । मनुमें मध्यमादिक । आदित्यमें पंचमादिक । रुद्रमें धैवतादिक महानंदमें निषादादिक नाथेंद्रमें मध्यमस्थानके षड्जादिक स्वर होत हैं । दोय आदिक छेद खोले । तब छह स्वर होत हैं । ओर वसुमें । १ । मुनिराज । २ । षण्मुख । ३ । पंचवक्र । ४ । चतुर्मुख ।५। त्रिपुरुष । ६ । उमापति । ७ । इन सातोंनमें दोय छेद आदिक छेद खोलेतें । मध्यमस्थानके रिषभादिक गांधारादि । मध्यमादि । धैवतादि । निषादादि । तारस्थानके षड्जादिक छह स्वर जांनिये । ऐसेंहि एक वीरमें दोय आदिक छेद खोलेतें तारस्थानके रिषभादिक छह स्वर जांनिये । इन सगरे वंसके भेदनमें । नादरंध्र खुल्यो राखिके सातों स्वरनके छेद मूंदे । तब पहलो स्वर पिछलेतें ॥ आठमो उपजत हैं । यह रीति भरतादिक अनुष्टुप् चक्रवर्ती आदि राजरिषि । सार्ङ्गदेव विसाखिल हनुमान आदि मुनीजन कहत हैं ॥ इति पनदरे भेद वंसीके तिनमें स्वर उत्पत्तिप्रकर्ण संपूर्णम् ॥

अथ वंसीके स्वरनको भेद लिख्यते ॥ जहां जो स्वरके छेदसों अंगुरी दूरि ऊंचि उठाइये स्वर अपनी जितनी श्रुति होय । तितनी श्रुतिकों जांनिये । जो अंगुरी छेदसों दूरि नही कीजिये । थोरोसो अंगुरीको कंप करि। फेर अंगुरी चाहीय राखिये । तब एक श्रुतिहीन स्वर होय । जहां आंधो छेद खोलिये । आंधो मूंदि राखिये । तहां दोय श्रुतिहीन स्वर होय । ओर जहां आधो छेद खोलि आंधो छेद मूंदि कंप कीजिये । तहां तीन श्रुतिहीन रहे हैं । यह रीति च्यार श्रुतिके स्वरकी कहीहैं यही रीति तीन श्रुतिके दोय श्रुतिके स्वरमें जांनिये ॥

इहां कोऊ आचारिज ओर प्रकारसों सात स्वर कहे हैं । जहां बांयो हात रहै । तहां दाहिणें हात । ओर जहां दाहिनो हात रहे । तहां बांयो हात राखिये । ऊन दोऊ हातनकी अंगुरीनके अग्रके छेद मूंदिवेकों नीचेको बांके कीजिये । दोऊ हातनके अंगुठा वंस पकरिवेकों वंसके निचें लगाइये । जेसें दोऊ हातनके बीचमें वंस आवे । तब अर्धचंद्र हस्तक ॥ १ ॥ नागफण हस्तक ॥ २ ॥ ये दोऊ जांनिये ॥

ये दोऊ हस्तक वंसमें मुख्य कहत हैं । तहां सातों छेदनमें । षड्ज

